यस्मादहं सर्वज्ञाज्ञया ब्रवीमि। न च सर्वज्ञा भगवन्तः परहितैकरता भयात्त्रातारो रागद्वेषमोहान्यतरकारणाभावादन्यथा ब्रुवते, अतो यन्मयाऽऽदितः प्रभृति कथितं तदेवमेवावगच्छतेति। इतिः परिसमाप्त्यर्थे। ब्रवीमीति पूर्ववत्। उक्तोऽनुगमः, साम्प्रतं नयाः, ते च नैगमादयः सप्त, नैगमस्य सामान्यविशेषात्मकतया संग्रहव्यवहारप्रवेशात्संग्रहादयः षट्, समभिरूढेत्थंभूतयोः शब्दनयप्रवेशान्नैगमसंग्रहव्यवहारर्जुसूत्रशब्दाः पञ्च, नैगमस्याप्यन्तर्भावाच्चत्वारो, व्यवहारस्यापि सामान्यविशेषरूपतया सामान्यविशेषात्मनोः संग्रहर्जुसूत्रयोरन्तर्भावात्संग्रहर्जुसूत्रशब्दास्त्रयः, [1]ते च द्रव्यास्तिकपर्यायास्तिकान्तर्भावाद्द्रव्यास्तिकपर्यायास्तिकाभिधानौ द्वौ नयौ, यदिवा सर्वेषामेव ज्ञानक्रिययोरन्तर्भावात् ज्ञानक्रियाभिधानौ द्वौ, तत्रापि ज्ञाननयो ज्ञानमेव [2]प्रधानमाह, क्रियानयश्च क्रियामिति। नयानां च प्रत्येकं मिथ्यादृष्टित्वाज्ज्ञानक्रिययोश्च परस्परापेक्षितया मोक्षाङ्गत्वादुभयमत्र प्रधानं, तच्चोभयं सत्क्रियोपेते साधौ भवतीति, तथा चोक्तम्—[3]णायम्मि गिण्हियव्वे अगिण्हियव्वंमि चेव अत्थंमि। जइयव्वमेव इति जो उवएसो सो नओ नाम ॥१॥ [4]सव्वेसिंपि णयाणं

भगवान् दूसरे जीवोंके हितकरनेमें तत्पर रहते हैं वे सबको भयसे बँचानेवाले हैं, उनमें रागद्वेष और मोहरूप कारण नहीं है इसलिये वे अन्यथा नहीं उपदेश करते हैं इसलिये मैंने आदिसे जो कुछ कहा है उसको आप उसीतरहसे समझें। इति शब्द समाप्ति अर्थका द्योतक है। ब्रवीमि पूर्ववत् है। अनुगम कहदिया गया अब नय कहनेका अवसर है, वे नय नैगम आदि सात हैं। नैगम नय सामान्य और विशेषरूप होनेसे संग्रह और व्यवहारमें गतार्थ होजाता है इसलिये संग्रह आदि छः नय हैं। समभिरूढ और इत्थंभूत नयका शब्द नयमें प्रवेश होजानेसे नैगम, संग्रह, व्यवहार, ऋजुसूत्र, और शब्द ये पाँच नय हैं। नैगमनय भी व्यवहारनयमें अन्तर्भूत होजाता है इसलिये चार ही नय हैं। व्यवहार भी सामान्य और विशेषरूप है इसलिये सामान्य विशेषरूप संग्रह और ऋजु सूत्रमें उसका अन्तर्भाव होजाता है इसकारण संग्रह, ऋजुसूत्र, और शब्द ये तीन नय हैं। ये तीन नयभी द्रव्यास्तिक और पर्य्यायास्तिकमें अन्तर्भूत होते हैं इसलिये द्रव्यास्तिक और पर्य्यायास्तिक दो नय हैं। अथवा सभी नयोंका ज्ञान और क्रियामें अन्तर्भाव होजाता है इसलिये ज्ञान और क्रिया नामक दो नय हैं। उनमें ज्ञाननय ज्ञानको ही प्रधान कहता है और क्रिया नय क्रियाको प्रधान वताता है। वस्तुतः अलग अलग सभी नय मिथ्यादृष्टि हैं और ज्ञान तथा क्रिया ये दोनों परस्परकी अपेक्षासे मोक्षके अङ्ग हैं इसलिये इस दर्शनमें ये दोनोंही प्रधान हैं। ये दोनोंही उत्तम क्रिया करनेवाले साधुमें रहते हैं। ग्रहण करने योग्य और त्याग

१ तेऽपि च। २ फलसाधकं, अन्यथा प्रमाणवाक्यतापातात्। ३ ज्ञाते ग्रहीतव्येऽग्रहीतव्ये चैवार्थे यतितव्यमेवेति य उपदेशः स नयो नाम ॥१॥ ४ सर्वेषामपि नयानां बहुविधां वक्तव्यतां निशम्य तत् सर्वनयविशुद्धं यच्चरणगुणस्थितः साधुः ॥१॥

**वहुविहवत्तव्वयं णिसामेत्ता । तं सव्वनयविसुद्धं जं चरणगुणट्ठिओ साहू ॥२॥" त्ति, समाप्तं च गाथाख्यं षोडशमध्ययनं, तत्समाप्तौ च समाप्तः प्रथमः श्रुतस्कन्ध इति ॥ [ग्रन्थाग्रम् ८१०६]**

---

करने योग्य वस्तुको जानकर उनको ग्रहण करने और त्याग करनेके लिये मनुष्यको प्रयत्न करना चाहिये इस उपदेशको नय कहते हैं। सब नयोंके अनेक प्रकारके वक्तव्योंको सुनकर उसीको सब नयसे विशुद्ध समझना चाहिये जो उत्तम चारित्रमें स्थित साधु आचरण करता है।

इस प्रकार गाथानामक सोलहवाँ अध्ययन समाप्त हुआ और उसके समाप्त होनेसे प्रथम श्रुतस्कन्ध समाप्त हुआ।

॥ इति श्रीमच्छीलाङ्काचार्यविरचितविवरणयुतः सूत्रकृताङ्गीयः प्रथमः श्रुतस्कन्धः ॥